| | | | |
|---|---|---|---|
| च० | अस्यै | आभ्याम् | आभ्यः |
| पं० | अस्याः | आभ्याम् | आभ्यः |
| ष० | अस्याः | अनयोः | आसाम् |
| स० | अस्याम् | अनयोः | आसु |

( इदम्–तद्–यद्–किम्–युष्मद्–अस्मद्, शब्दों का सम्बोधन नहीं होता )

## विशेषणानि Adjectives.

| | पुं० M. | स्त्री० F. | न० N. |
|---|---|---|---|
| अच्छा | उत्तमः | उत्तमा | उत्तमम् |
| बुरा | अधमः | अधमा | अधमम् |
| ठंठा | शीतलः | शीतला | शीतलम् |
| गर्म | उष्णः | उष्णा | उष्णम् |
| सारा | सर्वः | सर्वा | सर्वम् |
| आधा | अर्धः | अर्धा | अर्धम् |
| पक्का | पक्वः | पक्वा | पक्वम् |
| कच्चा | अपक्वः | अपक्वा | अपक्वम् |

## वाक्य Sentences.

| पुं० M. | स्त्री० F. | न० N. |
|---|---|---|
| १ अयं बालः उत्तमः अस्ति । | १ इयं बाला उत्तमा अस्ति । | १ इदं फलम् उत्तमम्, अस्ति । |
| यह लड़का अच्छा है । | यह लड़की अच्छी है । | यह फल अच्छा है । |
| २ इमे सर्वे अध्यापकाः सन्ति । | २ इमाः सर्वाः अध्यापिकाः सन्ति । | २ इमानि सर्वाणि मित्राणि सन्ति । |
| ये सब अध्यापक हैं । | ये सब अध्यापिकाएँ हैं । | ये सब मित्र हैं । |

| | | |
|---|---|---|
| ३ अस्मै श्रीशिवाय नमः । | ३ अस्यै श्रीशिवायै नमः । | ३ अस्मै श्रीमित्राय नमः । |
| इस श्री शिव के लिये नमस्कार । | इस श्री पार्वती के लिये नमस्कार । | इस श्री मित्र के लिये नमस्कार । |
| ४ एभिः बालकैः सह क्रीडामि । | ४ आभिः बालिकाभिः साकं गायामि । | ४ एभिः मित्रैः सार्धं परिभ्रमामि । |
| मैं इन लड़कों के साथ खेलता हूं । | मैं इन लड़कियों के साथ गाती हूं । | मैं इन मित्रों के साथ सैर करता हूं । |

## अनुवाद Translation.

| पुं० M. | स्त्री० F. | न० N. |
|---|---|---|
| १ बालक कहां पढ़ते हैं ? | १ बालिकाएँ वहां जाती हैं । | १ मित्र यहां आते हैं । |
| बालकाः कुत्र पठन्ति ? | बालिकाः तत्र गच्छन्ति । | मित्राणि अत्र आगच्छन्ति । |
| २ इस विद्यालय में ये सुलेख लिखते हैं । | २ इस पाठशाला में ये गाती हैं । | २ इस बाग़ में ये फल नहीं हैं । |
| अस्मिन् विद्यालये इमे सुलेखं लिखन्ति । | अस्यां पाठशालायाम् इमाः गायन्ति । | अस्मिन् उद्याने इमानि फलानि न सन्ति । |
| ३ यह सारा समय अच्छा है । | ३ यह सारी घड़ी अच्छी है । | ३ यह सारा दिन अच्छा है । |
| अयं सर्वः समयः शोभनः अस्ति । | इयं सर्वा घटिका शोभना अस्ति । | इदं सर्वं दिनं शोभनम् अस्ति । |



# एकादशः पाठः Lesson XI

## हलन्त ( व्यञ्जनान्त ) शब्दाः ।

'तद्' शब्द + वह That पुं. M. 'तद्' शब्द वह स्त्री. F.

| | ए० S. | द्वि० D. | ब० P. | ए० S. | द्वि० D. | ब० P. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र० | सः | तौ | ते | सा | ते | ताः |
| द्वि० | तम् | तौ | तान् | ताम् | ते | ताः |
| तृ० | तेन | ताभ्याम् | तैः | तया | ताभ्याम् | ताभिः |
| च० | तस्मै | ताभ्याम् | तेभ्यः | तस्यै | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| पं० | तस्मात् | ताभ्याम् | तेभ्यः | तस्याः | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| ष० | तस्य | तयोः | तेषाम् | तस्याः | तयोः | तासाम् |
| स० | तस्मिन् | तयोः | तेषु | तस्याम् | तयोः | तासु |

'तत्' शब्द वह न० N. 'किम्' शब्द कौन

| | ए० S. | द्वि० D. | ब० P. | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | पुं० | कः, | कौ, | के, |
| प्र० | तत्, | ते, | तानि | स्त्री० | का, | के, | काः, |
| द्वि० | तत्, | ते, | तानि | न० | किम् | के, | कानि, |

( शेषं पुंलिङ्गवत् ) ( शेषं पूर्ववत् )

## पुंलिङ्ग स्त्रीलिङ्ग शब्दाः M. F. Words.

| पुं० M. | स्त्री० F. | पुं० M. | स्त्री० F. | पुं० M. | स्त्री० F. |
|---|---|---|---|---|---|
| पाठकः— | पाठिका | देवः— | देवी | श्रीमान्— | श्रीमती |
| अध्यापकः— | अध्यापिका | गोपः— | गोपी | भगवान्— | भगवती |

| | | |
|---|---|---|
| बालकः—बालिका | कुमारः—कुमारी | भाग्यवान्—भाग्यवती |
| बालः—बाला | सिंहः—सिंही | बुद्धिमान्—बुद्धिमती |
| अश्वः—अश्वा | हस्ती—हस्तिनी | धनवान्—धनवती |
| अजः—अजा | विद्वान्—विदुषी | गुणवान्—गुणवती |
| एडकः—एडका | युवा—युवती | मानवान्—मानवती |

## वाक्य Sentences.

### पुंलिङ्ग M.

१ ॐ नमः शिवाय ।
श्री शिव को नमस्कार ।

२ सः कुमारः किं करोति ?
वह कुमार क्या करता है ?

३ कस्य नरस्य अयम् अश्वः ?
किस आदमी का यह घोड़ा ?

४ बालकाः पाठकेन सह गच्छन्ति ।
लड़के अध्यापक के साथ जाते हैं ।

५ तस्मै देवाय नमः ।
उस देव को नमस्कार ।

### स्त्रीलिङ्ग F.

१ ॐ शिवायै नमः ।
श्री पार्वती को नमस्कार ।

२ सा कुमारी कथयति कथाम् ।
वह कुँआरी लड़की कहानी कहती है ।

३ कस्याः नार्याः इयम् ? अश्वा ?
किस औरत की यह घोड़ी ?

४ बालिकाः पाठिकया समम् आगच्छन्ति ।
लड़कियाँ अध्यापिका के साथ आती हैं ।

५ तस्यै देव्यै नमः ।
उस देवी को नमस्कार ।

## अनुवाद Translation.

### पुंलिङ्ग M.

१ ये कौन आदमी हैं ?

**इमे के नराः सन्ति ?**

२ कुमार ! तू कहां जाता है ?

**कुमार ! त्वं कुत्र गच्छसि ?**

३ पिता को विद्वान् ( पण्डितः ) पुत्र प्रिय होता है ?

**पितुः विद्वान् पुत्रः प्रियः भवति ।**

४ वह कुत्ता भौंकता है ।

**सः श्वा भषति ।**

### स्त्रीलिङ्ग F.

१ ये कौन औरतें हैं ?

**इमाः काः नार्यः सन्ति ?**

२ कुमारी ! तू क्या करती है ?

**कुमारि ! किं करोषि ?**

३ माता को विदुषी पुत्री प्रिय होती है ।

**मातुः विदुषी ( पण्डिता ) पुत्री प्रिया भवति ।**

४ वह कुत्ती कहां है ?

**सा शुनी कुत्राऽस्ति ?**



## द्वादशः पाठः Lesson XII

हलन्त (व्यञ्जनान्त) शब्दाः। पुं० स्त्री० न० M. F. N.

| | ए० S. | द्वि० D. | ब० P. |
|---|---|---|---|
| प्र० | त्वम् | युवाम् | यूयम् |
| द्वि० | त्वाम् | युवाम् | युष्मान् |
| तृ० | त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| च० | तुभ्यम् | युवाभ्याम् | युष्मभ्यम् |
| पं० | त्वत् | युवाभ्याम् | युष्मत् |
| ष० | तव | युवयोः | युष्माकम् |
| स० | त्वयि | युवयोः | युष्मासु |

'युष्मद्' तू-तुम Thou or you 'अस्मद्–' मैं, हम I or We.

| | ए० S. | द्वि० D. | ब० P. |
|---|---|---|---|
| प्र० | अहम् | आवाम् | वयम् |
| द्वि० | माम् | आवाम् | अस्मान् |
| तृ० | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| च० | मह्यम् | आवाभ्याम् | अस्मभ्यम् |
| पं० | मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| ष० | मम | आवयोः | अस्माकम् |
| स० | मयि | आवयोः | अस्मासु |

## कृत्वा ( त्वा ) Perfect participle.

### कर—कर के ।

पठ्—पठित्वा । स्था—स्थित्वा । चुर—चोरयित्वा । लिख—लिखित्वा, लेखित्वा। धाव—धावित्वा । कथ—कथयित्वा । खाद्—खादित्वा । हस्—हसित्वा । क्षल्—क्षालयित्वा । वद्—उदित्वा । रक्ष—रक्षित्वा । गण—गणयित्वा । चल्—चलित्वा । कृ—कृत्वा । पच्—पक्त्वा । पत्—पतित्वा । श्रु—श्रुत्वा । दृश्—दृष्ट्वा । वस्—उषित्वा । ज्ञा—ज्ञात्वा । प्रच्छ—पृष्ट्वा । क्रीड्—क्रीडित्वा । क्री—क्रीत्वा । गम्—गत्वा । नम्—नत्वा । ग्रह—गृहीत्वा । इष्—इष्ट्वा । भू—भूत्वा । मुच्—मुक्त्वा । दा—दत्त्वा । अस्—भूत्वा । षिच्—सिक्त्वा । पा—पीत्वा । भी—भीत्वा ।

### वाक्य Sentences.

१ मोहन ! त्वं किं करोषि ?
हे मोहन ! तू क्या करता है ?

२ श्रीगुरो ! अहं पठामि ।
गुरुजी ! मैं पढ़ता हूं ।

३ तव किं नाम अस्ति ?
तेरा क्या नाम है ?

४ मम नाम देवशर्माऽस्ति ।
मेरा नाम देव शर्मा है ।

८ वयं पुस्तकं पठित्वा आगमिष्यामः गृहम् ।
हम पुस्तक पढ़कर घर आएँगे।

५ यूयं तत्र गत्वा किं करिष्यथ ?
तुम वहां जाकर क्या करोगे ?

६ आवां वस्त्राणि क्षालयित्वाऽधुनैव, आगमिष्यावः ।
हम दो कपड़े धोकर अभी आएंगे ।

७ कार्यं कृत्वा शीघ्रम् आगच्छ ।
काम कर के जल्दी आ ।

९ युष्माकं ध्यानं कुत्राऽस्ति ?
तुम्हारा ध्यान कहां है ?

१० भ्रातः ! मया सह पठ ?
हे भाई ! तू मेरे साथ पढ़ ?

## अनुवाद Translation.

१ मैं तुम्हारे साथ अभी चलता हूं।

अहं युष्माभिः सह अधुनैव चलामि।

२ तुम मेरी ओर सौ रुपया जल्दी भेजो।

यूयं मां प्रति शत रूप्यकाणि शीघ्रम् प्रेषयत।

३ हम दोनों का आपस में बड़ा प्रेम है।

आवयोः परस्परं महत्प्रेमाऽस्ति।

४ तू सुलेख लिखकर मुझे दिखला।

त्वं सुलेखं लिखित्वा मां दर्शय।

५ गुरुजी को नमस्कार करके तुम दोनों घर जाओ।

श्रीगुरुं नत्वा युवां गृहं गच्छतम्।



# त्रयोदशः पाठः Lesson XIII.

## हलन्त ( व्यञ्जनान्त ) शब्दाः, पुंल्लिङ्ग M.

### 'राजन्' राजा King

| | ए० S. | द्वि० D. | ब० P. |
|---|---|---|---|
| प्र० | राजा | राजानौ | राजानः |
| द्वि० | राजानम् | राजानौ | राज्ञः |
| तृ० | राज्ञा | राजभ्याम् | राजभिः |
| च० | राज्ञे | राजभ्याम् | राजभ्यः |
| पं० | राज्ञः | राजभ्याम् | राजभ्यः |
| ष० | राज्ञः | राज्ञोः | राज्ञाम् |
| स० | राज्ञि राजनि | राज्ञोः | राजसु |
| सं० | हे राजन् ! | हे राजानौ ! | हे राजानः ! |

### 'श्रीमत्' धनवान्, शोभावान्,

| | ए० S. | द्वि० D. | ब० P. |
|---|---|---|---|
| प्र० | श्रीमान् | श्रीमन्तौ | श्रीमन्तः |
| द्वि० | श्रीमन्तम् | श्रीमन्तौ | श्रीमतः |
| तृ० | श्रीमता | श्रीमद्भ्याम् | श्रीमद्भिः |
| च० | श्रीमते | श्रीमद्भ्याम् | श्रीमद्भ्यः |
| पं० | श्रीमतः | श्रीमद्भ्याम् | श्रीमद्भ्यः |
| ष० | श्रीमतः | श्रीमतोः | श्रीमताम् |
| स० | श्रीमति | श्रीमतोः | श्रीमत्सु |
| सं० | हे श्रीमन् ! | हे श्रीमन्तौ ! | हे श्रीमन्तः ! |

## ल्यप् ( य ) Perfect Participle.

### उपसर्गसहितधातु Root. With Prefixes.

प्र+आ+रभ=प्रारभ्य प्रारम्भ करके।
सु+पठ्=सुपठ्य पढ़ कर।
सम्+लिख्=संलिख्य लिख कर।
प्र+णम्=प्रणम्य प्रणाम कर।
सम्+भू=संभूय मिल कर।
सम्+पृच्छ्=संपृच्छ्य पूछकर।
सम्+दृश्=संदृश्य देख कर।
उद्+स्था=उत्थाय उठ कर।
प्र+स्था=प्रस्थाय चल कर।
वि+धा=विधाय करके।
नि+धा=निधाय रख कर।
अभि+धा=अभिधाय कह कर।
सम्+धा=संधाय मेल कर।
प्र+दा=प्रदाय देकर।
आ+दा=आदाय लेकर।
उद्+डी=उड्डीय उड़ कर।
नमः+कृ=नमस्कृत्य नमस्कार करके।
वि+क्री=विक्रीय बेच कर।
सम्+आप्=समाप्य समाप्त करके।

### वाक्य Sentences.

१ राजन्! सदा जयतु भवान्
हे राजन्! आप सदा जीतें।
२ राज्ञः इयम् अस्ति आज्ञा।
राजा की यह आज्ञा है।
३ राज्ञा सहैव राज्ञी आगच्छति।
राजा के साथ ही रानी आती है।
४ राज्ञां परस्परं भविष्यति संग्रामः
राजाओं का आपस में युद्ध होगा।
५ महता पुण्येन राज्यं मिलति
बड़े शुभकर्म से राज मिलता है।
६ श्रीमते गुरवे नमोनमः।
श्री मान् गुरु जी को नमस्कार २।
७ श्रीमद्भिः सह अयं कोऽस्ति?।
श्रीमानों के साथ यह कौन है?।

८ भगवन् ! प्रणमामि ।
हे ईश्वर ! मैं प्रणाम करता हूँ ।

९ परमात्मानं प्रणम्य सर्वं कार्यं कुरुत ।
तुम परमेश्वर को प्रणाम कर के सब काम करो ।

१० राजा कस्यचिदपि मित्रं नास्ति ( न + अस्ति ) ।
राजा किसी का भी मित्र नहीं ।

## अनुवाद Translation.

१ हे भगवन् ! आप की लीला विचित्र है ।
हे भगवन् ! भवतः लीला विचित्राऽस्ति ।

२ श्रीमान् लेखराज सुलेख लिख कर कब आएगा ?
श्रीमान् लेखराजः सुलेखं सुलिख्य कदा आगमिष्यति ?

३ मैं राजा से पूछ कर ही कहूंगा ।
अहं राज्ञः संपृच्छ्य हि कथयिष्यामि ।

४ वसुदेव के पुत्र भगवान् कृष्ण को नमस्कार ।
ओं नमो भगवते वासुदेवाय ।

५ काम समाप्त कर के ही घर जाऊंगा ।
कार्यं समाप्य हि गृहं गमिष्यामि ।

६ राजन् ! आप की सदा जय हो ।
भो राजन् ! भवतः भवतु सदा जयः ।



## चतुर्दशः पाठः Lesson XIV.

### सङ्ख्यावाचक शब्दाः Numerals.

| | अङ्काः | संस्कृत | | | English. |
|---|---|---|---|---|---|
| | | पुं० M. | स्त्री० F. | न० N. | |
| एक | १ | एकः | एका | एकम् | One. |
| द्वि | २ | द्वौ | द्वे | द्वे | Two. |
| त्रि | ३ | त्रयः | तिस्रः | त्रीणि | Three |
| चतुर् | ४ | चत्वारः | चतस्रः | चत्वारि | Four. |
| पञ्चन् | ५ | पञ्च | पञ्च | पञ्च | Five. |
| षष् | ६ | षट् | षट् | षट् | Six. |
| सप्तन् | ७ | सप्त | सप्त | सप्त | Seven. |
| अष्टन् | ८ | अष्ट | अष्ट | अष्ट | Eight. |
| नवन् | ९ | नव | नव | नव | Nine. |
| दशन् | १० | दश | दश | दश | Ten. |

### तुमुन् ( तुम् ) Infinitive of Purpose.

( लिये, वास्ते, को )

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पठ् | पठितुम् | नम् | नन्तुम् | हृ | हर्तुम् |
| लिख् | लेखितुम् | दा | दातुम् | कृ | कर्तुम् |
| खाद् | खादितुम् | पा | पातुम् | श्रु | श्रोतुम् |
| वद् | वादितुम् | स्था | स्थातुम् | भू | भवितुम् |
| चल् | चलितुम् | ज्ञा | ज्ञातुम् | चुर् | चोरयितुम् |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| क्री | क्रेतुम् | धाव् | धावितुम् | क्षल | क्षालयितुम् |
| विक्री | विक्रेतुम् | हस् | हसितुम् | गण | गणयितुम् |
| पच् | पक्तुम् | रक्ष् | रक्षितुम् | ग्रह | ग्रहीतुम् |
| दृश् | द्रष्टुम् | वस् | वस्तुम् | परिभ्रम् | परिभ्रमितुम् |
| प्रच्छ | प्रष्टुम् | क्रीड् | क्रीडितुम् | | |
| गम् | गन्तुम् | कथ | कथयितुम् | | |

## वाक्य Sentences.

१ सुलेखं लेखितुं कुत्रास्ति मम लेखनी ?
सुलेख लिखने के लिये मेरी लेखनी कहां है ?

२ त्रयः बालकाः तिस्रः बालिकाः च पठितुं गच्छन्ति पाठशालाम्
तीन लड़के और तीन लड़कियाँ पढ़ने के लिये पाठशाला जाती हैं ।

३ खादितुम् इमानि सप्त फलानि
खाने के लिये ये सात फल।

४ गन्तुं न इच्छामि तत्र ।
मैं वहां जाने के लिये नहीं चाहता ।

५ तिस्रः कन्याः गङ्गायां स्नातुं हरिद्वारम् अगच्छन् ।
तीन कन्याएँ गङ्गा में नहाने के लिये हरिद्वार को चली गई।

६ अद्याऽहं कथां श्रोतुम् आगमिष्यामि ।
आज मैं कथा सुनने के लिये आऊंगा ।

७ चत्वारः बालकाः अत्र क्रीडन्ति
चार लड़के यहां खेलते हैं ।

८ चतस्रः बालिकाः कुत्र गायन्ति?
चार लड़कियाँ कहां गाती हैं ?

९ चत्वारि मित्राणि तत्र न सन्ति।
चार मित्र वहां नहीं हैं ।

१० गन्तुं सज्जीभूताः वयम् ।
जाने के लिये हम तय्यार हैं।

## अनुवाद Translation.

१ मैं सैर करने के लिये बाहर जाता हूं ।
अहं परिभ्रमितुं बहिर्गच्छामि ।

२ आज वह भात पकाने के लिये नहीं आएगी ।
अद्य सा ओदनं पक्तुं नागमिष्यति ।

३ ये तीन फल बड़े ही मीठे हैं,
इमानि त्रीणि फलानि अतीव मधुराणि सन्ति ।

४ हम पानी पीने के लिये छबील ( प्याऊ ) को जाते हैं ।
वयं पानीयं पातुं प्रपां गच्छामः ।

५ तीन औरतें और तीन आदमी गीत कहां गाते हैं ? ।
तिस्रः नार्यः त्रयः नराः च कुत्र गीतं गायन्ति ? ॥



# पञ्चदशः पाठः Lesson XV.

## ( पठन पाठन सम्बन्धि शब्दाः )

पाठशाला, स्त्री० } स्कूल
विद्यालय पुं० }

अध्यापक } पुं० विद्या पढ़ानेवाला
पाठक }

विद्यार्थिन् } पुं० विद्यार्थी
छात्र }

शिष्य—चेला

पुस्तक न० } पोथी
ग्रन्थ पुं० }

श्रेणी—स्त्री० कक्षा

पठन—न० पढ़ना

पाठन—न० पढ़ाना

स्मरण—न० याद करना

सुलेख—पुं० सुन्दर लिखना

प्रश्न—पुं० पूछना, सवाल

उत्तर—न० जबाब

मसी—स्त्री० स्याही

महाविद्यालय—पुं० कालेज

छात्रालय—पुं० विद्यार्थियों के रहने का स्थान, Boarding house

मसीपात्र—न० मसीधानी, दवात

लेखनी—स्त्री० लिक्खन, कलम

पत्र—न० पन्ना, कागज़

पृष्ठ—न० पत्र का एक ओर, सफा

लेखन—न० लिखना

कृष्णपट्ट—बोर्ड, तख्ती

## ( शरीर सम्बन्धि शब्दाः )

शरीर न० } शरीर
देह पुं० }

शीर्ष—न० सिर

ललाट—न० माथा

ओष्ठ—पुं० होंठ, ओंठ

दन्त—पुं० दाँत

जिह्वा—स्त्री० जीभ

ग्रीवा—स्त्री० गर्दन

कण्ठ } पुं० गला
गल }

हृदय—न० मन, छाती

उदर—न० पेट

मुख—न० मुँह, मुखड़ा
नेत्र—न० आँख
कर्ण—पुं० कान
नासिका—स्त्री० नाक
भुज } पुं० भुजा, बाँह
बाहु }
हस्त—पुं० हाथ
अङ्गुष्ठ—पुं० अंगूठा
अङ्गुली—स्त्री० अंगुली
नख—पुं० न० नाखून
पृष्ठ—न० पीठ
जङ्घा—स्त्री० जांघ
जानु—पुं० न० घुटना, गोडा
पाद—पुं० पांव, पाओं, पैर
केश } पुं० } सिर के बाल,
वाल } पुं० }
शिखा—स्त्री० चोटी

## वाक्य Sentences.

१ वयं पाठशालायां पठामः
हम पाठशाला में पढ़ते हैं
२ अध्यापकाः अत्र आगच्छन्ति
पाठक यहां आते हैं
३ छात्राः पुस्तकानि गृह्णन्ति
विद्यार्थी पुस्तक लेते हैं
४ लेखराजः सुलेखं न लिखति
लेखराज सुलेख नहीं लिखता है
५ मसीपात्रे नास्ति मसी
दवात में स्याही नहीं है
६ अस्ति मम एकः प्रश्नः
मेरा एक प्रश्न ( सवाल ) है
७ अस्य उत्तरं कः दास्यति ?
इसका जबाब कौन देगा ?
८ अस्यां श्रेण्यां दशबालकाः सन्ति
इस जमात में दस लड़के हैं
९ विद्यापठनेन अज्ञानं नश्यति ( नष्टं भवति )
विद्या पढ़ने से अज्ञान दूर हो जाता है
१० कृष्णपट्टं शीघ्रम् आनय
बोर्ड जल्दी ला ।

## अनुवाद Translation.

१ मेरे सिर में पीड़ा है। ( मम शीर्षे पीडाऽस्ति )

२ उसका गला मीठा नहीं है। ( तस्य कण्ठः मधुरः नास्ति )

३ पेटपीड़ा से वह अति दुःखी है।

( उदरपीडया सः अति व्याकुलः अस्ति )

४ हम हाथ जोड़ कर नमस्कार करते हैं।

( हस्तौ सुयोज्य वयं नमामः )

५ उस्ताद दोनों हाथों से शिष्य को पीटता है।

( पाठकः हस्ताभ्यां शिष्यं ताडयति )

६ तुम सदा ईश्वर का भजन करो।

( सदा ईश्वरस्य भजनं ( भक्तिं ) कुरुत )



# षोडशः पाठः Lesson XVI.

## ( सम्बन्धसम्बन्धि शब्दाः )

पितृ, जनक — पुं० पिता

पितामह—पुं० बाबा, दादा

प्रपितामह — पुं० परदादा

मातृ, जननी — स्त्री० माता, माँ

पितामही—स्त्री० दादी

प्रपितामही—स्त्री० परदादी

पितृव्य—पुं० चाचा

पितृव्यपत्नी—स्त्री० चाची

पितृव्यपुत्र—पुं० चचेरा भाई, पितरेर भाई

भ्रातृ—पुं० भाई

सहोदर—पुं० सगा भाई

भ्रातृजाया—स्त्री० भरजाई, भौजाई

भ्रातृसुत, भ्रातृपुत्र, भ्रात्रीय — पुं० भतीजा

भ्रातृसुता, भ्रातृपुत्री — स्त्री० भतीजी

मातामह—पुं० नाना

मातुली—स्त्री० मामी

मातुलसुत—पुं० मामेका लड़का,

श्वसुर—पुं० ससुर, सौरा

श्वश्रू—स्त्री० सास

पत्नी—स्त्री० अपनी स्त्री, धर्मपत्नी

देवर—पुं० देवर, डेर

यातृ—स्त्री० देवरानी, डिराणी

ननान्दृ—स्त्री० ननद, निनाण

श्याल—पुं० साला

पुत्र—पुं० बेटा

पौत्र—पुं० पोता

प्रपौत्र—पुं० परो (ड़ो) तरा

पुत्री—स्त्री० बेटी

पौत्री—स्त्री० पोती

प्रपौत्री—स्त्री० परपोती

जामातृ—पुं० जवाँई, दामाद

भगिनी—स्त्री० भैण, बहिन

भगिनीपति—पुं० बहनोई। भणवैय

भागिनेय—पुं० भानजा, भणेआ

पितृस्वसृ—स्त्री० फूआ, फूफी

पितृष्वसृपति—पुं० फूफड़

प्रमातामह—पुं० परनाना
वृद्धप्रमातामह—पुं० वृद्धपरनाना
मातामही—स्त्री० नानी
प्रमातामही—स्त्री० परनानी
वृद्धप्रमातामही—स्त्री० वृद्धपरनानी
मातुल—पुं० मामा

पैतृष्वस्रीय, पैतृष्वस्रेय }पुं० फूफेरा भाई
मातृष्वसृ—स्त्री० मासी
मातृष्वसृपति—पुं० मासड़
मातृष्वस्रीय, मातृष्वस्रेय }पुं० मसेरा भाई

## वाक्य Sentences.

१ भ्राता लवपुरं गमिष्यति।
भाई लाहौर जाएगा।

२ तस्य पुत्री विदुषी नास्ति।
उसकी बेटी पण्डिता नहीं है।

३ तव मातामहः किं करोति।
तेरा नाना क्या करता है?

४ अयं मम सहोदरः अस्ति।
यह मेरा सगा भाई है।

५ कस्य पुत्रः परीक्षां दास्यति?
किसका बेटा इम्तिहान देगा?

६ श्रीजनन्यै (श्रीमात्रे) नमः।
माताजी को नमस्कार।

७ श्रीजनक! (श्रीपितः!) प्रणमामि।
पिताजी! मैं प्रणाम करता हूं।

८ युष्माकं पौत्रः कदा आगमिष्यति?
तुम्हारा पोता कब आएगा?

९ अस्माकं भ्रातृपुत्रः कुत्राऽस्ति?
हमारा भतीजा कहां है?

१० अत्र नास्ति पितामहः।
बाबा (दादा) यहां नहीं है।

## अनुवाद Translation.

१ श्रीकृष्णस्य ( वासुदेवस्य ) पिता वसुदेवः आसीत् । माता च यशोदा ।

कृष्णजी का पिता वसुदेव था, और माता यशोदा थी ।

२ भ्रात्रा सह राजमार्गे परिभ्रमामि ।

मैं भाई के साथ शाही सड़क पर सैर करता हूं ।

३ भ्रातृसुतायाः ( भ्रातृपुत्र्याः ) विवाहः भविष्यति ।

भतीजी की शादी होगी ।

४ अयं कस्य भागिनेयः अस्ति ?

यह किस का भानजा ( भणेश्वा ) है ?

५ मातरं पितरं च नमामि ।

मैं माता और पिता को नमस्कार करता हूं ।



## सप्तदशः पाठः Lesson XVII.

### ( पुरुषविशेषसम्बन्धि शब्दाः ) पुं M.

तुन्दिल—बड़े पेटवाला

वामन—छोटे शरीरवाला, मन्थरा

अन्ध—अंधा

काण—काणा

बधिर—बहिरा, डोरा

कुब्ज—कुबड़ा, कुब्बा

पङ्गु } लंगड़ा
खञ्ज }

नाविक } मल्लाह
कर्णधार }

स्वर्णकार—सुनार

मालाकार—माली

कुम्भकार—कुम्हार

चर्मकार—चमार

लोहकार—लोहार

चित्रकार—चित्र बनानेवाला

तैलकार—तेली

द्यूतकार—जुआरी

प्रतिहार } दरबान
द्वारपाल }

शस्त्रमार्ज—सिकलीगर

रङ्गाजीव—लिलारी

आहितुण्डिक—सांपपकड़नेवाला, सँपेरा, सपाधा, मदारी

ऐन्द्रजालिक—मदारी, बाजीगर

भारवाह—मजदूर, कुली

सौचिक—दर्जी

रजक—धोबी

तन्तुवाय—जुलाहा, पावली

नापित—नाई

व्याध—शिकारी

तक्षक—तरखान, बढ़ई

### ( जीवजन्तु सम्बन्धि शब्दाः )

सिंह—पुं० शेर

सिंही—स्त्री० शेरनी

व्याघ्र—पुं० बाघ, बघेला

मृग—पुं० हरिण, हिरन

गो—स्त्री० गौ, गाय

गो—पुं० बैल, बलद

सूकर—पुं० सूअर

ऋक्ष
भालूक } पुं० रीछ भालु

गण्डक—पुं० गैंडा

वृक—पुं० भेड़िया

शृगाल—पुं० गीदड़

शृगाली—स्त्री० गीदड़ी

महिष—पुं० भैंसा

महिषी—स्त्री० भैंस

अज—पुं० बकरा

अजा—स्त्री० बकरी

शशक—पुं० सहा, खरगोश

वानर—पुं० बंदर

गज—पुं० हाथी

अश्व ( घोटक )—पुं० घोड़ा

उष्ट्र—पुं० ऊँट,

गर्दभ—पुं० गधा

कुक्कुर
श्वन् } पुं० कुत्ता

कुक्कुरी
शुनी } स्त्री० कुत्ती

मार्जार—पुं० बिल्ला

मार्जारी—स्त्री० बिल्ली

मूषक—पुं० चूहा

मूषिका—स्त्री० चूही

## वाक्य Sentences.

१ भगवते श्रीवामनाय नमः
भगवान् वामनजी को नमस्कार

२ नावं चालयति नाविकः
मल्लाह बेड़ी चलाता है

३ मालाकारः न वसति उद्याने
माली बाग में नहीं रहता है

४ रजकः क्षालयति वस्त्राणि
धोबी कपड़े धोता है

५ कुम्भकाराः कुम्भान्
( घटान् ) कुर्वन्ति (रचयन्ति)
कुम्हार घड़े बनाते हैं

६ सिंहः सिंही च चिरं निवसतः
अत्र
शेर और शेरनी यहां देर से रहते हैं

७ इयं गौः शोभनाऽस्ति
यह गाय अच्छी है ।

८ अयं गौः शोभनः नाऽस्ति। यह बैल अच्छा नहीं है।

९ मार्जारी पिबति दुग्धम्। बिल्ली दूध पीती है।

१० मृगाः ( हरिणाः ) वनं प्रति धावन्तितस्म।
हिरन जंगल की ओर भाग गये।

११ इयं गौः, अयं गौः। यह गाय ( गऊ ), यह बैल।

## अनुवाद Translation.

१ पङ्गुः लगुडं गृहीत्वा शनैः शनैः चलति।
लंगड़ा लाठी लेकर धीरे २ चलता है।

२ नटः नटी च मधुरं गायतः।
नट और नटी मीठा गाते हैं।

३ पानीयं पातुं व्याधाः नदीं गच्छन्ति।
पानी पीने के लिये शिकारी दरिया को जाते हैं।

४ अस्ति धूर्तः शृगालः पशुषु।
पशुओं में गीदड़, चालबाज़ है।

५ अस्यां रथ्यायां कुक्कुरः ( श्वा ) कुक्कुरी ( शुनी ) च भषतः।
इस गली में कुत्ता और कुत्ती भौंकते हैं।



# अष्टादशः पाठः Lesson XVIII.

## ( पक्षिसम्बन्धि शब्दाः )

हंस—पुं० हंस
मयूर—पुं० मोर
श्येन—पुं० बाज़
कोकिला—पुं० कोयल
कोकिला—स्त्री० कोयल
शुक—पुं० तोता
सारिका—स्त्री० मैना
कपोत—पुं० कबूतर
चातक—पुं० पपीहा
खञ्जन—पुं० ममोला
वर्तक— पुं० } बतक
वर्तिका— स्त्री० } बतक
टिट्टिभ—पुं० टिटिहर

टिट्टिभी—स्त्री० टिटिहरी
चिल्ल—पुं० चील
काक—पुं० काग, कौआ
गृध्र—पुं० गिद्ध, गीध
कुक्कुट—पुं० मुर्गा, कुक्कुड़
चक्रवाक—पुं० चकवा
तित्तिरि—पुं० तीतर, तित्तिर
लाव—पुं० बटेर
चकोर—पुं० चकोर
बक—पुं० बगुला
उलूक—पुं० उल्लू
चटक—पुं० चिड़ा
चटका—स्त्री० चिड़िया, चिड़ी

## ( फल सम्बन्धि शब्दा ) नपुंसकलिङ्गः N.

आम्रफल—आम
नारिकेलफल—नारियल
नारङ्गफल—नारङ्गी, सन्तरा
सेवफल—सेव
अमृतफल—नाख, नासपाती
खर्जूरफल—खजूर, पिंड
जम्बूफल—जामुन, जम्मू
दाडिमफल—अनार
कदलीफल—केला
बदरीफल—बेर

बिल्वफल—बेल
जम्बीरफल—नींबू
पीलुफल—पीलू
अङ्कोटफल—पिस्ता
बादामफल } बदाम, बादाम,
वातादफल } बिदाम
दशाङ्गुलफल—खरबूज़ा, रींडी
कालिन्दफल } तरबूज
कालिङ्गफल } हिंदवाणा
कर्कटीफल—तर, ककड़ी

अक्षोटफल—अखरोट

पूगफल } सुपारी
पूगीफल }

द्राक्षाफल—दाख, धाख, किसमिस

त्रपुसफल—खीरा

एलाफल—इलायची

लवङ्गफल—लौंग

## वाक्य Sentences.

१ पक्षिषु हंसः श्रेष्ठः अस्ति ।
पंछियों में हंस श्रेष्ठ है ।

२ कोकिला मधुरं वदति ।
कोयल मीठा बोलती है ।

३ काकः पक्षिषु चाण्डालः ।
कौआ पंखियों में नीच है ।

४ पालयन्ति लोकाः शुकान् ।
लोग तोते पालते हैं ।

५ बकाः मत्स्यान् भक्षयन्ति ।
बगले मछलियाँ खाते हैं ।

६ आम्रफलम् अतिमधुरम् अस्ति ।
आम का फल बड़ा मीठा है ।

७ जले पतन्ति जम्बूफलानि ।
पानी में जामुन गिरते हैं ।

८ बदरीफलानि शीघ्रम् आनय ।
तू बेर जल्दी ला ।

९ कालिङ्गफलं रोचते मह्यम् ।
तरबूज मुझे भाता है ।

१० दशाङ्गुलफलं नाऽस्ति पक्वम् ।
खरबूजा कच्चा है, पक्का नहीं ।

## अनुवाद Translation

१ चकोराः चन्द्रिकां दृष्ट्वा प्रसीदन्ति ।
चकोर चांद की चांदनी को देखकर प्रसन्न होते हैं ।

२ कुत्र उड्डीयन्ते कपोताः ?
कबूतर कहां उड़ते हैं ?

३ श्येनः अत्र नाऽस्ति, तत्राऽस्ति ।
बाज़ यहां नहीं है, वहां है ।

४ इमानि बदरीफलानि पक्वानि सन्ति ।
ये बेर पक्के हैं ।

५ एलाफलानि अतिशीघ्रम् आनयत ।
तुम इलायचियाँ बहुत जल्दी लाओ ।

# नवदशः ( एकोनविंशः ) पाठः Lesson XIX.

## ( भक्ष्यपेयसम्बन्धिशब्दाः )

| | |
|---|---|
| सिद्धान्न—न० पका हुआ अन्न | नवनीत—न० मक्खन, माखन |
| आमान्न—न० कच्चा अन्न | दधि—न० दही |
| गोधूमचूर्ण—पुं० न० गेहूं का आटा | तक्र—न० छाछ, लस्सी |
| पायस—न० खीर | मथित—न० मट्ठा |
| संयाव—पुं० सीरा, हलवा | कूर्चिका, किलाटिका } स्त्री० मलाई, मावा, खोआ, खोया, खोवा |
| मिष्टान्न—न० मिठाई | |
| पक्वान्न—न० पकवान | |
| मोदक-, लड्डु- } पुं० लड्डू पेड़ा | ओदन—पुं० न० भक्त, भात |
| | यवागू—स्त्री० लपसी, पतला भात |
| अपूप—पुं० पूड़ा | सक्तु—पुं० सत्तू |
| शष्कुली—स्त्री० पूड़ी ( री ) | तेमन—न० कढ़ी |
| व्यञ्जन—न० सबज़ी | रोटिका—स्त्री० रोटी |
| दुग्ध—न० दूध | सूप—पुं० दाल |
| घृत—न० घी | शाक—पुं० न० साग |

| | |
|---|---|
| गणीय क्रिया—णिजन्त क्रिया | गणीय क्रिया—णिजन्त क्रिया |
| पठ्—पठति, पाठयति | तॄ—तरति, तारयति |
| लिख—लिखति, लेखयति | कृ—करोति, कारयति |
| खाद्—खादति, खादयति | ग्रह्—गृह्णाति, ग्राहयति |
| पा—पिबति, पाययति | रुद्—रोदिति[1], रोदयति |

---

१. रुदादिभ्यः सार्वधातुके ७।२।७५ इतीट्।

| गणीय क्रिया–णिजन्त क्रिया | गणीय क्रिया–णिजन्त क्रिया |
|---|---|
| ज्ञा–जानाति, ज्ञापयति | चल्–चलति, चालयति |
| दा–ददाति, दापयति | हस्–हसति, हासयति |
| घ्रा–जिघ्रति, घ्रापयति | पत्–पतति, पातयति |
| स्था–तिष्ठति, स्थापयति | पच्–पचति, पाचयति |
| भी–बिभेति, भीषयति | जागृ–जागर्ति, जागरयति |
| श्रु–शृणोति, श्रावयति | स्वप्–स्वपिति, स्वापयति |
| दृश्–पश्यति, दर्शयति | उपविश्–उपविशति, उपवेशयति |
| गम्–गच्छति, गमयति | भू–भवति, भावयति |
| नी–नयति, नाययति | स्ना–स्नाति, स्नापयति |
| स्मृ–स्मरति, स्मारयति | |

## वाक्य Sentences.

१ अमृतं हि गवां क्षीरम्
गौओं का दूध अमृत ही है

२ सद्यः शक्तिकरं पयः
दूध तत्काल बलदेनेवाला है

३ मिष्टान्नं भक्षयामि
मैं मिठाई खाता हूं

४ तुभ्यं किं रोचते ?
तुझे क्या भाता हैं ?

५ भोजनान्ते पिबेत् तक्रम्
भोजनके अन्त में छाछ पिये

६ पायसं सर्वोत्तमम् अस्ति
खीर सब से श्रेष्ठ है

७ मथितं वा तक्रं पास्यन्ति भवन्तः
आप मट्ठा वा लस्सी पीवेंगे (पियेंगे)

८ वयम् अपूपान् खादिष्यामः
हम पूड़े खाएँगे

९ अस्ति रोगिणां कृते ओदनम्
बीमारों के लिये भात है

१० पर्पटं भक्षयन्तु भवन्तः श्रीमन्तः
श्रीमान् आप पापड़ खाएँ

### अनुवाद Translation.

१ भाई ! तू मेरे लिये लड्डू दे ।

**भ्रातः ! मदर्थं लड्डुकान् देहि ।**

२ वह मुझे डराता है, यह अच्छा नहीं है ।

**सः मां भीषयति, इदं नास्ति शोभनम् ।**

३ मैं ठंडा पानी पिलाता हूं ।

**अहं शीतलं जलं पाययामि ।**

४ हम मित्र की तस्वीर ( फोटो ) दिखलाते हैं ।

**वयं मित्रस्य चित्रं दर्शयामः ।**

५ आज कल कौन उसे पढ़ाता है ?

**अद्यश्वः ( अद्यत्वे ) कः तं पाठयति ?**



## विंशः पाठः Lesson XX.

( तव्य Adjective Participle चाहिये )

पठ्—पठितव्यः-व्या-व्यम्
लिख्—लेखितव्यः-व्या-व्यम्
खाद्—खादितव्यः-व्या-व्यम्
ज्ञा—ज्ञातव्यः-व्या-व्यम्
पा—पातव्यः-व्या-व्यम्
दा—दातव्यः-व्या-व्यम्
दृश्—द्रष्टव्यः-व्या-व्यम्
पच्—पक्तव्यः-व्या-व्यम्
गम्—गन्तव्यः-व्या-व्यम्
आ+गम्—आगन्तव्यः-व्या-व्यम्
प्रच्छ—प्रष्टव्यः-व्या-व्यम्
कृ—कर्तव्यः-व्या-व्यम्
श्रु—श्रोतव्यः-व्या-व्यम्
तृ—तरितव्यः-व्या-व्यम्
क्रीड्—क्रीडितव्यः-व्या-व्यम्
नम्—नन्तव्यः-व्या व्यम्
कथ—कथितव्यः-व्या-व्यम्
भू—भवितव्यः-व्या-व्यम्
क्री—क्रेतव्यः-व्या-व्यम्
वि+क्री-विक्रेतव्यः-व्या-व्यम्
ग्रह—ग्रहीतव्यः-व्या-व्यम्
भी—भेतव्यः-व्या-व्यम्

### वाक्य Sentences.

१ पठितव्यः ग्रन्थः । गीता पठितव्या । पत्रं पठितव्यं त्वया ।
ग्रन्थ पढ़ना चाहिये । गीता पढ़नी चाहिये । तुझे चिट्ठी पढ़नी चाहिये ।

२ भवितव्यं ( भवितव्यता ) भवत्येव ।
होनहार ( भावी ) होती ही है ।

३ मया किं कर्तव्यम् ? मुझे क्या करना चाहिये ?

४ शीघ्रमेव आगन्तव्यं भवता । आपको झटपट (जल्दी ही) आना चाहिये ।

५ कथा श्रोतव्या सदा । सदा कथा सुननी चाहिये ।

## अनुवाद Translation.

१ मित्रं प्रति पत्रं प्रेषितव्यम् ।

मित्र की ओर पत्र भेजना चाहिये ।

२ काशीपुरी द्रष्टव्या ।

काशीपुरी देखनी चाहिये ।

३ दुर्वचनं न वक्तव्यम् ।

दुर्वचन नह  कहना चाहिये ।

इति द्वितीयो भागः समाप्तः ।



# तृतीयः भागः PART III.

## प्रथमः पाठः Lesson I.

( तिथयः पञ्चदश )

| | | |
|---|---|---|
| १ प्रतिपदा | ६ षष्ठी | ११ एकादशी |
| २ द्वितीया | ७ सप्तमी | १२ द्वादशी |
| ३ तृतीया | ८ अष्टमी | १३ त्रयोदशी |
| ४ चतुर्थी | ९ नवमी | १४ चतुर्दशी |
| ५ पञ्चमी | १० दशमी | १५ पूर्णिमा |

( ३० अमावस्या )

( मासाः द्वादश )

| | | |
|---|---|---|
| १ वैशाख | ५ भाद्रपद | ९ पौष |
| २ ज्येष्ठ | ६ आश्विन | १० माघ |
| ३ आषाढ | ७ कार्तिक | ११ फाल्गुन |
| ४ श्रावण | ८ मार्गशीर्ष | १२ चैत्र |

( वाराः सप्त )

| | |
|---|---|
| १ रविवार ( आदित्यवार ) | ५ बृहस्पतिवार ( गुरुवार ) |
| २ सोमवार ( चन्द्रवार ) | ६ शुक्रवार ( भृगुवार ) |
| ३ मङ्गलवार ( भौमवार ) | ७ शनिवार ( शनैश्चरवार ) |
| ४ बुधवार ( सौम्यवार ) | |

१ तिथयः पञ्चदश सन्ति । तिथियाँ पन्द्रह हैं ।

२ एकादश्यां कुर्वन्ति केचित् फलाहारम् ।

एकादशी में कई फलहार करते हैं ।

३ अष्टमी श्रीदुर्गादेव्याः तिथिः। अष्टमी दुर्गादेवीजी की तिथि है।

४ पूर्णिमायां श्रीसत्यनारायणस्य व्रतं भवति।
पूर्णमासी ( पुन्या ) में सत्यनारायणजी का व्रत होता है।

५ अमावस्यायां पितृभ्यः हन्तकारः दीयते।
अमावस्यां में पितरों के लिये हन्तकार (हंदा) दिया जाता है।

६ सर्वसिद्धा त्रयोदशी। त्रयोदशी तिथि सर्वसिद्ध है।

७ प्रतिपदा पाठनाशिनी।
परिवा-पड़वा-एकम में पड़ा हुआ संस्कृत पाठ निष्फल होता है।

८ ज्येष्ठे मासे अति उष्णता भवति।
जेठ महीने में बड़ी गरमी होती है।

९ कार्तिके प्रातः स्नानं कुर्वन्ति स्त्रियः पुरुषाः।
कार्तिक मास में प्रात:काल स्त्रियाँ पुरुष नहाते हैं।

१० रविवारे सूर्यस्य पूजापाठौ विशेषतः कर्तव्यौ।
ऐतवार में सूरज का पूजापाठ विशेष करना चाहिये।

### अनुवाद Translation.

ऐतवार स्कूल-कालेज-कचहरी आदि स्थानों में छुट्टी होती है।

१ आदित्यवारे विद्यालय-पाठशाला-महाविद्यालयन्यायालयादि-स्थानेषु अवकाशः भवति।
अष्टमीतिथि में श्रीदुर्गा का आराधन विशेषरीति से लोग करते हैं।

२ अष्टम्यां तिथौ श्रीदुर्गायाः आराधन विशेषरीत्या कुर्वन्ति लोकाः।
कार्तिक की अमावास्या में दीपावली का बड़ा उत्सव हिन्दुस्तान होता है।

३ कार्तिकस्य अमावस्यायां दीपमालायाः (दीपावल्याः) महान् उत्सवः भवति भारतवर्षे।

## द्वितीयः पाठ Lesson II.

### उपदेशाः Advices counsels.

१—उद्यमेन हि सर्वाणि कार्याणि सिध्यन्ति, नहि केवलविचारकरणेन। परिश्रमं विना किमपि कृत्यं न सिध्यति। विद्या, धनम्, अन्नम्, मानम्, इत्यादि सकलम् उद्योगविधानेन खलु मिलति। अतः पुरुषेण सदा पुरुषार्थः कर्तव्यः।

उद्यम से ही सब कार्य सिद्ध होते हैं, केवल विचार करने से नहीं। परिश्रम के बिना कोई भी काम सिद्धि नहीं होता है। विद्या, धन, अन्न, मान इत्यादि सब उद्योग करने से ही मिलता है। इसलिये पुरुष को सदा उद्यम करना चाहिये।

२—सज्जनजनस्य सङ्गत्या लोके (संसारे) सुखं भवति कीर्तिः च, दुर्जनस्य च सङ्गेन दुःखं निन्दा च भवतः। दुष्टेन सह मेलः कदापि न विधेयः ( करणीयः )।

भले पुरुष की सङ्गत से जगत् में सुख और यश होता है, और दुष्टजन की सङ्गति से दुःख और निन्दा होती है। नीच का सङ्ग कभी नहीं करना चाहिये।

३—मधुरभाषणेन प्रसन्नाः भवन्ति लोकाः, न कटुभाषणेन। कोकिलस्याऽऽलापः सर्वस्य प्रियो भवति, काकस्य चाऽप्रियः। मधुरकथनं ( सूक्तिः ) वशीकरणस्यास्ति मन्त्रः।

मीठा बोलने से सब लोग प्रसन्न ( खुश ) होते हैं, कड़वे वचन से नहीं। कोयल का बोलना सबको प्यारा लगता है और कौए का बुरा। मीठा बोलना वशीकरण मन्त्र है।

४—धर्मेण हि सर्वस्य रक्षा भवति। दुर्लभं मानुषशरीरं धृत्वा ये धर्मकर्म नाऽऽचरन्ति, अन्ते ते पश्चात्तापं कुर्वन्ति। धर्मेण हि सुखं भवति, अधर्मेण च दुःखम्।

धर्म से ही सबकी रक्षा होती है। कठिनता से मिलने वाले (अनोखे) मनुष्य चोले को धारण कर जो धर्म के कार्य नहीं करते हैं, वे अन्त में पछताते हैं। धर्म से सुख होता है, और अधर्म (पाप) से दुःख।

५—प्रातःकाले उत्थाय स्वपाठः पठनीयः (स्मरणीयः), सायं समये च न पठनीयं—न शयनीयं न च भोजनीयम्, किन्तु ईश्वर-परमात्मनः प्रेम्णा करणीयं भजनम्। मध्याह्नवेलायां भोजनं भोक्तव्यम् (सन्था पन्थाः प्रातःकाले)।

प्रातःकाल उठकर अपना पाठ (संथा) याद करना चाहिये, और सायं (सन्ध्या के समय) न पढ़ना चाहिये, न सोना चाहिये, और नहीं भोजन खाना चाहिये, किन्तु ईश्वर परमात्मा भगवान् का प्रेम से भजन करना चाहिये।

६—स्नानं सर्वदा (प्रतिदिनम्) कर्तव्यम्। स्नानकरणेन शरीरं स्वच्छं (निर्मलम्) भवति, चित्तं च प्रसन्नम्, ततः सन्ध्या विधातव्या (करणीया) ईश्वरभक्तिश्च।

प्रतिदिन सदा (हररोज़) नहाना चाहिये, स्नान करने से शरीर निर्मल होता है और मन प्रसन्न, फिर सन्ध्या और ईश्वर-भक्ति करनी योग्य है।

७-विद्या परिश्रमेण पठनीया । विद्यां ( विद्यया, विद्यायाः ) विना पशुतुल्यो भवति नरः ( विद्याविहीनः पशुः ) राज्ञः स्वदेशे हि भवत्याऽऽदरः, परन्तु विद्यावतः ( विदुषः ) देशे विदेशे ( परदेशे ) च भवति सम्मानः (प्रतिष्ठा) विद्या सर्वस्य भूषणम् ।

विद्या परिश्रम ( उद्यम—मेहनत ) से पढ़नी चाहिये । विद्या के विना मनुष्य पशु के तुल्य ( बराबर ) हुआ करता है । राजा का मान अपने देश में ही होता है, परन्तु विद्वान् का सम्मान देश और परदेश में होता है । विद्या सबका भूषण ( गहना ) है ।

८—यः मलिनानि वस्त्राणि धारयति, दन्तधावनेन दन्तानां मलं न दूरीकरोति, अतिभोजनं भक्षयति, कटुवचनं सदा वदति, तथा सूर्यस्य उदयसमयेऽस्तकाले च स्वपिति, तस्य पार्श्वे लक्ष्मीः न निवसति ।

जो मैले कपड़े पहनता है, दातुन से दांतों की मैल को दूर नहीं करता है, बहुत भोजन खाता है, सदा कड़ुवा बोल बोलता है, और सूरज के चढ़ने तथा छिपने के समय सोता है, उसके पास लक्ष्मी नहीं आती है ।

९—भो बालकाः ! सर्वदा सर्वत्र सर्वथा सत्यं वदत, असत्यं च कदापि न कथयत, यतोऽसत्य भाषणेन अध्यापकाः मातापितरौ भ्रातरः अन्ये च लोकाः न प्रसन्नाः भवन्ति, न च विश्वासं कुर्वन्ति । सत्यसम्भाषणेन भवत्याऽऽदरः संसारे, असत्यकथनेन निरादरः सर्वत्र ।

अरे लड़को ! सदा सब जगह सब प्रकार से सच बोलो और झूठ कभी न कहो, क्योंकि असत्य बोलने से पाठक माता पिता भाई और और लोग प्रसन्न मन नहीं होते हैं तथा नहीं विश्वास करते हैं। सत्य बोलने से संसार में आदर होता है, झूठ कहने से कहने सब जगह अपमान।

१०—भारतवर्षीयहिन्दूलोकानां ( लोकैः ) हिन्दीभाषाऽध्येतव्या ( पठनीया ) अवश्यम्, पाठनेन च विधेया ( कर्तव्या ) उन्नतिः अस्याः। हिन्दीभाषा उत्तमा भाषाऽस्ति।

हिन्दुस्तान के हिन्दू लोगों को हिन्दीभाषा अवश्य ( ज़रूर ) पढ़नी चाहिये, और पढ़ने पढ़ाने से इसकी उन्नति ( बढ़ती, तरक्की ) करनी चाहिये। हिन्दीभाषा उत्तम भाषा है।



## तृतीयः पाठः Lesson III.

### उपहासवृत्तानि Tit Bits.

द्वौ सुहृदौ ( सखायौ ) मिलित्वा नदीतटे गतौ कदाचित् । प्रथमः—यदि नद्याम् अग्निर्लग्नः स्यात् , तर्हि इमे दीनाः मत्स्याः कुत्र गमिष्यन्ति ? द्वितीयः-भ्रातः ! सर्वे हि धावित्वा वृक्षोपरि आरोक्ष्यन्ति ।

दो मित्र मिल कर कभी नदी के तट पर गये । पहिला—यदि नदी में आग लग जाए तो ये बेचारियाँ मछलियाँ कहां जाएँगी ? दूसरा—भाई सब ही भाग कर पेड़ों पर चढ़ जाएँगी ।

चूनीलालेन स्वबधिरमित्रात् विपण्यां पृष्टम् ,—मित्र ! प्रसन्नः भवान् अस्ति । बधिरः अवदत्,—वाढम् वृन्ताकाः गृहीताः, इति, चूनीलालः—सन्ति बालाः अपि आनन्दिताः । बधिरः—वाढम् , सम्भर्ज्य 'भरता' इति सम्पादयिष्यामि । अहो अहो किं कथनम् ।

चूनीलाल ने अपने बहिरे मित्र से बाज़ार में पूछा—'मित्र आप प्रसन्न हैं' । बहिरा ( डोरा ) बोला,—हां, बेंगन लिये हैं । चूनीलाल—बाल बच्चे राज़ी खुशी हैं । बहिरा—हा—भून कर भरता बनाएँगे, वाह जी वाह, क्या कहना ।

भारतवर्षीयपुरुषात् केनचित्पृष्टम् , 'भ्रातः ! अद्य केन सह रोटिका भक्षिताः' इति । भारतवर्षीयपुरुषेण कथितम् , त्रिभिः शाकैः, मूलिका शाकेन, आममूलकेन, मूलिकापत्रैः । अहो रसिकः !

हिन्दुस्तानी पुरुष से किसी ने पूछा—भैय्या ! आज किस से रोटी खाई, हिन्दुस्तानी ने कहा,—तीन सबज़िओं से, १ चढ़ी हुई मूली से, २ कच्ची मूली से, ३ मूली के पत्रों से । वाह, रे रसिक ( शौकीन ) ।

केनचित् मूर्खपुरुषेण स्वरोगिमित्रसमीपे गत्वा पृष्टम्,–'श्रीमन्मित्र! अधुना ज्वरः (तापः) तु न भवति' इति। रोगिणा उक्तम्,–तापस्तु त्रुटितः (दूरीभूतः), परं कट्यां पीडाऽस्ति। मूर्खः अवदत्,–ईश्वरस्य कृपया यथा ज्वरः त्रुटितः, तथा कटिरपि त्रुटिष्यति।

किसी मूर्ख मनुष्य ने अपने रोगी (बीमार) मित्र के पास जाकर पूछा,–मित्रजी! अब ताप (बुखार) तो नहीं होता, रोगी ने कहा, ताप तो टूट गया है, पर कमर में दर्द है। मूर्ख बोला,–ईश्वर-कृपा से जैसे ताप टूट गया है, वैसे कमर भी टूट जाएगी।

समाप्ते हि युद्धे सेनापतिः सैनिकान् अपृच्छत्, कथयत सङ्ग्रामे कानि कानि वीरतायाः कार्याणि कृतवन्तः इति, तेषु एकेन कथितम्, मया खड्गेन शत्रोः जङ्घा छेदिता इति, सेनापतिना उक्तम्, शिरः (शीर्षं) कुतः न छेदितम् इति। सैनिकः कथितवान्, शिरः तु तस्य पूर्वमेव छिन्नम् आसीत्, मया विचारितम्–धावित्वा पुनर्न आगच्छेत्, अतः तस्य जङ्घाऽपि कर्तिता, इति। अहो अहो ईदृशी वीरता, धन्यः धन्यः मातुः मणिरसि।

युद्ध समाप्त होते ही सेनापति ने सिपाहियों से पूछा, कहो, लड़ाई में क्या २ बहादुरी के काम किये हैं। उन में से एक ने कहा, मैंने तलवार से शत्रु की टांग काट दी। सेनापति ने कहा, सिर क्यों न काटा। सिपाही बोला, सिर तो उस का पहिले ही कटा पड़ा था, मैंने विचारा कि दौड़कर फिर न आजाए, उसकी टांग भी काट दी। आहा, वाहवाह, ऐसी बहादुरी। धन्य २ माई के लाल।

---

## चतुर्थः पाठः Lesson IV.

### लोकोक्तयः ( कहावतें ) Proverbs.

१ अन्धेषु काणो राजा । अन्धों में काणा राजा ।

२ अल्पविद्यो महागर्वी । थोड़ा पढ़ा हुआ बड़ा अहङ्कारी ।

३ अर्थं विना नैव यशश्च मानम् ।
विना धन के न कीर्ति और न मान ( इज्जत ) ।

४ अर्थेन सर्वे वशाः । धन से सब वश हो जाते हैं ।

५ अनभ्यासे विषं विद्या ( शास्त्रम् ) ।
अभ्यास के न होने से विद्या ( शास्त्र ) विष ( ज़हर ) है ।

६ अहिंसा परमो धर्मः ।
मन-वचन और शरीर से दुःख न देना उत्तम धर्म है ।

७ आकरे पद्मरागाणां जन्म काचमणेः कुतः ?
मणि-हीरा-लाल की खान में काँच मणि (शीशा) का जन्म कहां ?

८ आहारे व्यवहारे च त्यक्तलज्जः सुखी भवेत् ।
भोजन और व्यापार (लेन देन) में लज्जा से रहित सुखी होता है ।

९ आत्मनो मुखदोषेण बध्यन्ते शुकसारिकाः ।
अपने मुँह के दोष से तोते मैना बांधे जाते हैं ।

१० ईश्वरेच्छा गरीयसी । ईश्वर की इच्छा बलवती है ।

११ उदिते परमानन्दे नाऽहं न त्वं न वै जगत् ।
परम आनन्दस्वरूप ब्रह्म के अनुभव होनेपर न मैं, न तू, न जगत् ।

१२ उद्यमेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः ।
सब काम उद्यम से ही सिद्ध होते हैं, इच्छाओं से नहीं ।

१३ उष्ट्राणां च विवाहोऽस्ति गर्दभा गीतगायकाः ।
ऊटों की शादी, गधे गीत गाने वाले । ऊटों के विवाह में गधे गाना गाने वाले ।

१४ ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः ।
ब्रह्मज्ञान के विना मुक्ति नहीं, जन्ममरण का बन्धन नहीं छूटता।

१५ एकां लज्जां परित्यज्य सर्वत्र विजयी भवेत् ।
एक लज्जा ( शर्म ) के त्याग से सब जगह विजयी ( जीतने-वाला ) होता है ।

१६ एकश्चन्द्रस्तमो हन्ति न च तारासहस्रकम् ।
एक चांद अन्धेरे को दूर कर देता है, हजारों तारे नहीं ।

१७ कालस्य कुटिला गतिः । काल की चाल टेढ़ी है ।

१८ कालो गच्छति मूर्खाणां निद्रया कलहेन वा ।
मूर्ख पुरुषों समय नींद वा लड़ाई झगड़े से बीतता है ।

१९ का हानिः खलु सिंहानां बुक्कन्ते यदि कुक्कुराः ?
यदि ( अगर ) कुत्ते भौंकते हैं, तो शेरों की क्या हानि है ?

२० काचमूल्येन विक्रीतो हन्त चिन्तामणिर्मया !
हा शोक, काँच की कीमत से मैंने चिन्तामणि ( जो मांगो उसे तुरन्त देनेवाला रत्न ) बेच दी !

२१ किं किं न साधयति कल्पलतेव विद्या ।
कल्पलता ( मन इच्छित देनेवाली बेल ) की भांति विद्या क्या २ सिद्ध नहीं करती है ।

२२ गच्छ सूकर ! भद्रं ते ब्रूहि, सिंहो मया जितः ।
जा सूअर ! तुझे कल्याण कहो, मैंने शेर को जीत लिया ।

२३ चौरे गते वा किमु सावधानम् ?
चोर के चले जाने पर क्या सचेत ( होशियार ) होना ?

२४ तृषितो जाह्नवीतीरे कूपं खनति दुर्मतिः ।
गङ्गा के तट (किनारे) पर प्यासा मूर्ख पुरुष कुंआँ खोदता है ।

२५ दुर्दरा यत्र वक्तारस्तत्र मौनं हि शोभते ।
मेंडक जहां वक्ता ( कहनेवाले ) हों, वहां चुप रहना ही अच्छा है ( शोभता है ) ।

२६ दुग्धधौतोऽपि किं याति न वायसः कलहंसताम् ।
दूध से धोया हुआ भी कौआ क्या राजहंस बन जाता है ? नहीं ।

२७ नहि सर्वः सर्वं जानाति । सब लोग सब बात नहीं जानते ।

२८ नराणां नापितो धूर्तः ।
मनुष्यों में से नाई छली ( ठग चालबाज़ ) होता है ।

२९ पुत्रः शत्रुरपण्डितः । मूर्ख बेटा शत्रु है ।

३० प्रत्यक्षे किं प्रमाणम् ? । प्रत्यक्ष में क्या प्रमाण ? ।

३१ बाबावाक्यं प्रमाणम् । बाबा ( दादा ) की बात प्रमाण है ।

३२ भूयोऽपि सिक्तः पयसा घृतेन न निम्बवृक्षो मधुरत्वमेति ।
दूध घी से फिर भी सींचा हुआ नींब का पेड़ मीठा नहीं होता है ।

३३ **भोजनान्ते विषं वारि ।**
भोजन के अन्त में ( पीछे ) पानी पीना विष ( ज़हर ) है ।

३४ **मुण्डं मुण्डयित्वा नक्षत्राणि पृच्छति ।**
मूँड ( सिर ) मूँडा कर नक्षत्र ( मुहूर्त ) पूछता है ।

३५ **यथा राजा तथा प्रजा ।** जैसा राजा, वैसी प्रजा ( रैयत ) ।

३६ **वृद्धिमिष्टवतो मूलमपि विनष्टम् ।**
सूद ( व्याज ) के चाहनेवाले का मूलधन ( ऋण में दिया हुआ असली धन ) भी नष्ट हो गया ।

३७ **विद्याविहीनः पशुः ।** विद्या गुण से रहित पुरुष पशु के समान है ।

३८ **सर्वं सत्ये प्रतिष्ठितम् ।**
सब सच में बढ़ता है, फलता है, आदर सत्कार पाता है ,

३९ **स्थानभ्रष्टा न शोभन्ते दन्ताः केशाः नराः नखाः ।**
स्थान से भ्रष्ट अपने २ ठौर ( जगह ) से गिरे हुए दान्त, केश ( बाल ), मनुष्य, नख ( नाखून—नहँ ) नहीं शोभते ।

४० **हितोपदेशो मूर्खाणां प्रकोपाय न शान्तये ।**
मूर्खों को अच्छी शिक्षा भला उपदेश दिया हुआ अतिक्रोध के लिये होता है शान्ति के वास्ते नहीं ।

---

# पञ्चमः पाठः Lessan V.

## सम्भाषणे ( वार्तालापे ) उपयोगिश्लोकाः
## Useful Verses in Speech

वरमेको गुणीपुत्रो न च मूर्खशतान्यपि ।
एकश्चन्द्रस्तमो हन्ति न च तारासहस्रकम् ॥ १ ॥

एक गुणवान् विद्वान् पुत्र अच्छा है, सैकड़ों मूर्ख बेटे अच्छे नहीं । एक ही चांद अन्धेरे को दूर कर देता है, हजारों तारे नहीं ॥

विद्वत्त्वं च नृपत्वं च नैव तुल्यं कदाचन ।
स्वदेशे पूज्यते राजा विद्वान् सर्वत्र पूज्यते ॥ २ ॥

विद्वान् होना ( पण्डिताई ) और राजा होना ( बादशाही ) ये समान ( बराबर ) नहीं हैं । राजा अपने देश में मान पाता है, और विद्यावान् पण्डित सब ठौर ( जगह ) पूजा जाता है ॥ २ ॥

नक्षत्रभूषणं चन्द्रो नारीणां भूषणं पतिः ।
पृथिवीभूषणं राजा विद्या सर्वस्य भूषणम् ॥ ३ ॥

तारों का भूषण ( सजाने वाला ) चांद है, स्त्रियों का भूषण पति (भर्ता) है, पृथिवी का भूषण राजा है, विद्या सबका भूषण है ॥

न चोरहार्यं न च राजहार्यं न भ्रातृभाज्यं न च भारकारि ।
व्यये कृते वर्धत एवं नित्यं विद्याधनं सर्वधनप्रधानम् ॥ ४ ॥

चोर नहीं चुरा सकते, राजा हर ( छीन ) नहीं सकता, भाई बांट नहीं सकते, भार ( बोझ ) करने वाला नहीं, सदा खर्च करने पर बढ़ता ही है, विद्यारूपी धन सब धनों में प्रधान (मुख्य, बड़ा) है ॥

माता शत्रुः पिता वैरी येन बालो न पाठितः ।
न शोभते सभामध्ये हंसमध्ये बको यथा ॥ ५ ॥

वह माता ( मां ) दुश्मन है, वह पिता वैरी है, जिसने पुत्र को नहीं पढ़ाया है । वह बालक सभा के बीच में शोभा नहीं पाता जैसे हंसों के बीच में बगला ॥ ५ ॥

गुरुशुश्रूषया विद्या पुष्कलेन धनेन वा ।
अथवा विद्यया विद्या चतुर्थं नैव साधनम् ॥ ६ ॥

गुरुजी की सेवा से, बहुत धन से, वा विद्या से, विद्या प्राप्त हुआ करती है, चौथा और कोई साधन (उपाय) कारण नहीं है ॥६॥

सुखार्थी चेत्त्यजेद्विद्यां विद्यार्थी चेत्त्यजेत्सुखम् ।
सुखार्थिनः कुतो विद्या कुतो विद्यार्थिनः सुखम् ॥ ७ ॥

सुखों के चाहनेवाला विद्या न पढ़े, विद्या पढ़ने की इच्छावाला सुखों की ओर ध्यान न धरे । सुख भोगने की इच्छावाले को विद्या-प्राप्ति कहाँ ? विद्यार्थी को सुख कहाँ ॥ ७ ॥

उद्यमेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः ।
न हि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः ॥ ८ ॥

उद्यम से ही सब काम सिद्ध होते हैं, इच्छाओं से नहीं, सोए हुए शेर के मुँह में अपने आप हरिण हिरन नहीं आ पड़ते हैं ॥८॥

पश्य कर्मवशात्प्राप्तं भोज्यकालेऽपि भोजनम् ।
हस्तोद्यमं विना वक्त्रे प्रविशेन्न कथञ्चन ॥ ९ ॥

प्रारब्ध ( भाग्य से ) खाना खाने के समय मिला हुआ भोजन भी हाथ के उद्यम के विना मुँह में किसी प्रकार नहीं जा पड़ता है ॥९॥

न दैवमिति सञ्चिन्त्य त्यजेदुद्योगमात्मनः ।
अनुद्योगेन कस्तैलं तिलेभ्यः प्राप्तुमर्हति ॥ १० ॥

दैव ( भाग्य–प्रारब्ध–होनहार–किस्मत ) ऐसा सोच कर अपना उद्यम न छोड़े । विना उद्यम के कौन तिलों से तैल पा सकता है ॥१०॥

मृतं शरीरमुत्सृज्य काष्ठं लोष्ठसमं क्षितौ ।
विमुखा बान्धवा यान्ति धर्मस्तमनुगच्छति ॥ ११ ॥

लकड़ी मिट्टी ( माटी ) के ढेले की भांति मरे हुए शरीर को

धरती जमीन पर छोड़ कर सम्बन्धी लोग मुँह मोड़ घरों को चले जाते हैं, धर्म उस के साथ जाता है ॥ ११ ॥

विद्या रूपं धनं शौर्यं कुलीमत्वमरोगता ।
राज्यं स्वर्गश्च मोक्षश्च सर्वं धर्मादवाप्यते ॥ १२ ॥

विद्या, सुन्दरता ( खूबसूरती ) धन (सम्पत्ति) वीरता (बहादुरी) उत्तम कुल में जन्म, नीरोगता ( रोग रहित सुखी होना ) राज्य, स्वर्ग और मुक्ति ( जन्ममरण के बन्धन से छूट जाना ) सब कुछ धर्म से मिलता है ॥ १२ ॥

इति श्री झङ्गनिवासिगौरीशङ्करशास्त्रिविद्याभूषणकृतायां
संस्कृतस्वयंशिक्षकप्रभायां तृतीयो भागः समाप्तः ।

---

समाप्ता चेयं संस्कृतस्वयंशिक्षकप्रभा ।

जेतलीजातिजातेन झङ्गपत्तनवासिना ।
विद्याभूषणोपाधिभूषितेन शुभार्थिना ॥ १ ॥
नानाप्रभाप्रणेत्रा च गौरीशङ्करशास्त्रिणा ।
सहस्रद्वयसङ्ख्याके एकादशाधिके तथा ॥ २ ॥
हेमन्तर्तुविशिष्टे वै वैक्रमे वत्सरे वरे ।
पौषशुक्लतृतीयायां भूमितनयवासरे ॥ ३ ॥
संस्कृतस्वयंशिक्षकप्रभाऽऽशुबोधकारिणी ।
सरला सरसाऽकारि लोकानां सुखहेतवे ॥ ४ ॥
भवे भवेत् प्रचारोऽस्याः श्रीभवस्यानुकम्पया ।
मामकीनं हि चास्तीदं सविनयं निवेदनम् ॥ ५ ॥

॥ इति शम् ॥

## ❀ समर्पणम् ❀

लुध्यानागुड़मण्ड्यां वै चिरकालनिवासिनः ।
प्रतिष्ठाधर्मनिष्ठाभ्यां भूषितस्य यशस्विनः ॥ १ ॥

श्रीपण्डितहृषीकेशशर्मणः शुभकर्मणः ।
सादर मर्प्यते हीदं पुस्तकं पाणिपद्मयोः ॥ २ ॥

## ❀ धन्यवादः ❀

मानधारी उपकारी, सदाचारी गुणधार ।
लक्ष्मी-विष्णु-दुर्गा, शिवमूर्ति-प्रतिष्ठाकार ॥ १ ॥

श्रीमतसनातनधर्म, स्कूलसंसत्प्रधान ।
सण्डहौज़री फैक्टरी, मालिक कृपानिधान ॥ २ ॥

पण्डितनवरत्नचन्द्रजी, धर्मवान् श्रीमान् ।
धन्यवाद है आपका, भले पुरुष धनवान् ॥ ३ ॥

भोजन-वसंन-धन-दान से, प्रेम भाव से आप ।
साधु-ब्राह्मण-दीनों का दूर करें सन्ताप ॥ ४ ॥

झङ्गनिवासी गौरीशङ्करशास्त्री विद्याभूषण, हौस नं० ४४८ बी ३,
लुधियाना ।



१. वस्त्र, कपड़े ।